卐 ॐ नमः शिवाय 卐

# रत्न ज्ञान

राशिज्ञान



शिव रत्न केन्द्र (रजि०)
27, सीढ़ियां चढ़ने के उपरांत,
सन्तल सराय, गऊघाट हरिद्वार (उत्तरांचल)
☎ 0133-426965, 428769, 423831

श्री प्रकाशेश्वर महादेव मन्दिर
शिवपुरी, मसूरी रोड, देहरादून (उत्तरांचल)
☎ 0135-734155, 734799

मूल्य 20 रूपये मात्र

# हरिद्वार



हरिद्वार भारत का एक पौराणिक तीर्थ–स्थल है। यह माँ गंगा की पावन स्थली है जहाँ पर लाखों श्रद्धालु अपनी मनोकामनाओं की पूर्ति हेतु दर्शन एवं स्नान करने आते हैं। माँ गंगा सभी की मनोकामनायें पूरी करती हैं। धार्मिक दृष्टिकोण से भी यह एक पवित्र एवं पुरातन भूमि मानी जाती हैं।

यहां पर शाम को आरती में हजारों की संख्या में लोग शामिल होते हैं। यहाँ पर पतित–पावनी गंगा अपनी मंद–धारा के साथ प्रवाहित होती है। लोग यहां पर पुष्प समर्पण करके अपने स्नान, दान, एवं अन्य कर्मो का पुण्य अर्जित करते हैं। यह मन्दिरों की नगरी भी कही जा सकती है। शाम के समय हर की पौडी अद्भूत और भव्य नजर आती है। यहाँ पर मन्दिरों और आश्रमों की छटा देखते ही बनती हैं। जिसमें भारत माता का मन्दिर, मन्सा देवी तथा चंड़ी देवी, बिल्वकेश्वर महादेव तथा दक्षेश्वर महादेव का मन्दिर प्रमुख हैं।




हर की पैड़ी से दक्षिण की ओर गंगा के किनारे लगभग 75 कदम चलने पर

**शिव रत्न केन्द्र (रजि०), हरिद्वार**

पहुंचने के लिये सबसे आखिरी पृष्ठ देखें

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# रत्न ज्ञान

## धारण विधि एवं लाभ




( श्री प्रकाशेश्वर महादेव जी के चरणों में सादर समर्पित )

लेखकः-

**शिवदास मूलचन्द खत्री**

प्रकाशक/पुस्तक मिलने के प्रमुख स्थानः

**श्री प्रकाशेश्वर महादेव मन्दिर**

शिवपुरी, मसूरी रोड़ देहरादून ( उत्तरांचल )

एवं

**शिव रत्न केन्द्र ( रजि० )**

27 सीढ़ियां चढ़ने के उपरान्त
सन्तल सराय, तीसरी मंजिल
गऊघाट- हरिद्वार 249 401
पोस्ट बाक्स नं. 55

द्वितीय संस्करणः जून, 2002

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# नम्र निवेदन

मान्यवर,

डाक-विभाग की दरें बहुत बढ़ गई हैं। अब घर बैठे वी.पी.पी. द्वारा सामान मंगाने पर आपको लगभग 10 प्रतिशत से 15 प्रतिशत तक डाक खर्च, डाक-विभाग को देना पड़ता है। आपका यह डाक खर्च बचाने के लिए हमने एक योजना शुरू की है। आप अपने आर्डर की पूर्ण धनराशि मनीआर्डर अथवा बैंक ड्राफ्ट (बैंक चैक स्वीकार नहीं होगा) द्वारा नीचे लिखे पते पर हमारे पास भेज देवें। धनराशि प्राप्त होने पर आपके आर्डर पर बढ़िया व अच्छा सामान सुरक्षित रूप से डाक इन्श्योर्ड द्वारा अतिशीघ्र ही आपके पास भेज दिया जायेगा। पूरा डाक खर्च फर्म की ओर से खर्च होगा। इसमें आपके ऊपर किसी प्रकार का डाक खर्च नहीं आयेगा।

**आर्डर-धनराशि भेजने का पता:-**

मूलचन्द खत्री
शिव रत्न केन्द्र (रजि.)
२७ सीढ़ियां चढ़ने के उपरान्त
सन्तल सराय, तीसरी मंजिल
गऊघाट- हरिद्वार २४९ ४०१
पोस्ट बाक्स नं. ५५

शिवदास
श्री प्रकाशेश्वर महादेव मंदिर
शिवपुरी, मसूरी रोड़,
देहरादून (उत्तरांचल)

॥ ॐ नमः शिवाय ॥

# रत्न-ज्ञान

## धारण विधि एवं लाभ



भगवान श्री प्रकाशेश्वर महादेव जी के चरणों में सादर समर्पित ।



## शिवदास मूलचन्द खत्री

आप अपने जीवन के प्रारम्भ से रुद्राक्ष और राशि के पत्थर (रत्नों) में कौन सी देवी अलौकिक शक्ति है, खोजते रहे हैं। अपने अध्ययन तथा साधना से जो प्राप्त किया है वही इनकी तपस्या की कमाई है।

नोट—इस सन्तल सराय बिल्डिंग के नीचे ग्राउण्ड फ्लोर पर हमारी कोई भी दुकान या ब्रांच नहीं है, कृपया धोखा न खायें।



## मनोकामना पूर्ण करने वाला
## पावन सिद्धपीठ स्थल

# श्री प्रकाशेश्वर महादेव मन्दिर

कुठाल गेट, शिवपुरी मसूरी रोड़ देहरादून (उत्तरांचल)
☎: 0135– 734155, 734799

संसार में संतप्त (दुःखी) प्राणी अपनी मनोकामनाओं की पूर्ति के लिये इस सिद्धपीठ में जब भी झोली फैलाते हैं भगवान शिव जिनके भण्डार पूर्ण हैं श्रद्धालुओं की मनोकामनाओं को पूर्ण कर देते हैं। हजारों श्रद्धालु अपनी कठिन से कठिन समस्या का समाधान इस स्थान से प्राप्त कर चुके हैं। उन सभी की मनोकामनाएं इस मन्दिर में आने से पूर्ण हुई हैं लोगों की श्रद्धा एवं विश्वास प्रतिदिन इस मन्दिर में बढ़ता ही जा रहा है यह भव्य मन्दिर देहरादून मसूरी रोड़ पर देहरादून से 13 किलोमीटर मसूरी से पहले सड़क के किनारे, जिसके चारो और प्राकृति की अद्भूत  छटाएँ हैं। वृक्ष की पावन छाया में स्थापित हैं।

इस मन्दिर की स्थापना भगवान शिव के हरिद्वार स्थित अपने संस्थान शिव रत्न केन्द्र की ओर से की गई हैं। इसकी देख-भाल एवं व्यय स्वयं शिव रत्न केन्द्र के माध्यम

से करवाते हैं यहाँ इस मन्दिर में किसी भी प्रकार का दान, चन्दा आदि नहीं लिया जाता, क्योंकि भगवान शिव सबको देते हैं, हम उन्हें क्या दे सकते हैं। जो सबके भण्डार भरते हैं उनके भण्डार में प्राणी क्या दे सकता हैं? इस मन्दिर में प्रत्येक प्राणी का अधिकार है कि वह श्रद्धापूर्वक भगवान की पूजा, अर्चना, अनुष्ठान, रुद्राभिषेक, भजन, कीर्तन, सत्संग विवाह व अन्य खुशी के कार्यक्रम सम्पन्न कर सकता है। क्योंकि सभी प्राणी भगवान शिव की सन्तान हैं और शिव प्रजापति हैं, जिस प्रकार सन्तान को पिता की सम्पत्ति का अधिकार होता है। उसी प्रकार सभी प्राणी इस सिद्धपीठ पर अपनी मनोकामनाओं की पूर्ति के लिये भक्तिभाव से अर्चना व आराधना करने का अधिकार रखंते हैं।

इसलिये अधिकार पूर्वक इस मन्दिर का इस्तेमाल आप उन शुभ कार्यों के लिये कर सक्ते हें। आपको कई प्रकार की सुविधायें भगवान शिव के दरबार में प्राप्त हो जायेगी।

धन्यवाद सहित !

सदैव भगवान शिव के चरणों में :-

शिवदास मूलचन्द खत्री

# श्री प्रकाशेश्वर महादेव मन्दिर

कुठाल गेट, शिवपुरी मसूरी रोड़ देहरादून (उत्तरांचल)

☎: 0135– 734155, 734799

*एवम्*

# शिव रत्न केन्द्र (रजि०)

27 सीढ़ियाँ चढ़ने के उपरान्त, सन्तल सराय, तीसरी मंजिल

गऊघाट, हरिद्वार- 249401

☎: (0133) 426965

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# विषय-सूची

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# शिव स्तुति

**नागेन्द्रहाराय त्रिलोचनाय, भस्मांगरागाय महेश्वराय।**
**नित्याय शुद्धाय दिगम्बराय, तस्मै 'न' काराय नमः शिवाय॥**

जिनके कण्ठ में साँपों का हार है, जिनके तीन नेत्र हैं, भस्म ही जिनका अङ्गराज (अनुलेपन) है, दिशायें ही जिनका वस्त्र है (अर्थात् जो नग्न है), उन शुद्ध अविनाशी महेश्वर 'न' के स्वरूप शिव को नमस्कार है ।।१।।

**मन्दाकिनीसलिलचन्दनचर्चिताय, नंदीश्वरप्रथमनाथमहेश्वराय।**
**मन्दारपुष्पबहुपुष्पसुपूजिताय, तस्मै 'म' कराय नमः शिवाय॥**

गंगाजल और चन्दन से जिनकी अर्चना हुई है, मन्दार-पुष्प तथा अन्यान्य कुसमों से जिनकी सुन्दर पूजा हुई है, उन नन्दी के अधिपति प्रथमगणों के स्वामी महेश्वर 'म' के स्वरूप शिव को नमस्कार ।।२।।

**शिवाय गौरीवंदनाब्जवृन्द, सूर्याय दक्षाध्वरनाशकाय।**
**श्रीनीलकण्ठाय वृषध्वजाय, तस्मै 'शि' काराय नमः शिवाय॥**

जो कल्याण स्वरूप है, पार्वती जी के मुख कमल को विकसित (प्रसन्न) करने के लिये जो सूर्यस्वरूप हैं, जो दक्ष के यज्ञ का नाश करने वाले हैं, जिनकी ध्वजा में बैल का चिन्ह है, उन शोभावाली नीलकण्ठ 'शि' के स्वरूप शिव को नमस्कार है ।।३।।

**वशिष्ठकुम्भोद्भवगौतमार्य, मुनिन्द्रदेवार्चितशेखराय।**
**चन्द्रर्कवैश्वानरलोचनाय, तस्मै 'व' काराय नमः शिवाय॥**

वशिष्ठ, अगस्त्य और गौतम आदि श्रेष्ठ मुनियों ने तथा इन्द्र आदि देवताओं ने जिनके मस्तक की पूजा की है, सूर्य और चन्द्र अग्नि जिनके नेत्र है उन 'व' के स्वरूप शिव को नमस्कार है ।।४।।

**यक्षस्वरूपाय जटाधराय पिनाकहस्ताय सनातनाय।**
**दिव्याय देवाय दिगबराय तस्मै 'य' काराय नमः शिवाय॥**

जिन्होंने यक्ष रूप धारण किया है, जो जटाधारी है, जिनके हाथ में पिनाक है, जो दिव्य सनातन पुरुष हैं, उन दिगम्बर देव 'व' के स्वरूप शिव को नमस्कार है।।५।।

पंचाक्षरमिदं पुण्य यः पठेच्छवसहन्निधौ।
शिवलोकमवाप्नोति शिवेन सह मोदते।।

जो शिव के समीप इस पवित्र पञ्चाक्षर का पाठ करता है, वह शिवलोक को प्राप्त करता और वहाँ शिवजी के साथ आनन्दित होता है ।।६।।

**इति शिवार्पणमस्तु**

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# उद्देश्य



सम्पूर्ण संसार में अध्यात्मवादी विचारक साधकों को छोड़कर प्रत्येक व्यक्ति किसी न किसी अंश में दुःखी है, कोई शारीरिक रोगों से पीडित है, किसी को मानसिक कष्ट है तो कोई निर्धनता से दुःखी है, दुःखी मनुष्य अपने दुःख को मिटाने का उपाय साधु सन्तो से पूछते हैं। भविष्य वक्ताओं, ज्योतिषाचार्यों के पास पहुँचते हैं। ये इन दुःखी लोगों को अनेक प्रकार के जप, यज्ञ, अनुष्ठान बताते हैं। ग्रहों के प्रकोप से बचने के लिये अष्टधातु की अंगुठियां और रत्न धारण करने को कहते हैं।

ग्रहों के प्रकोप से बचने के लिये भारत में रत्न धारण करने का प्रचलन अनादि काल से चला आ रहा है और वह लाभदायक भी सिद्ध हुआ है परन्तु रत्नों की पहचान प्रत्येक व्यक्ति नहीं जान सकता। रत्न की पहचान तो जौहरी ही जान सकता है।

पाश्चात्य विद्वानों द्वारा रत्नों की परीक्षा यन्त्रों द्वारा भी की जाने की बात कही हैं। रत्नों द्वारा जाँच करने की विधियों का वर्णन किया है जिससे इन बातों का ज्ञान सूक्ष्म रूप से किया जा सकता है परन्तु भारत में बिना यन्त्रों के भी केवल नेत्रों द्वारा परीक्षण सुदीर्घ काल से करते चले आ रहे हैं। वह लोग भी यही बाते तौल गुरुत्व, घनत्व, कठोरता आदि की जाँच हाथ में लेकर नेत्रों से देखकर बता दिया करते थे और आज भी बता देते हैं। अभ्यस्थ व्यक्तियों द्वारा बताने पर पूर्णतया सही सिद्ध होती है। इस वैज्ञानिक तथा तान्त्रिक युग में भी रत्न की परीक्षा नेत्रों द्वारा किया जाना नितान्त आवश्यक है। यन्त्र तो नेत्र को सहायता मात्र कर सकता है। पत्थर में क्या दोष है, क्या किस्म है, क्या गुण हैं, सब कुछ यन्त्र तो नहीं बता सकता। आज के समाज में बेईमानी, धोखा, ब्लैकमेल, मिलावट इत्यादि साधारण बात हो गयी है। किसी न किसी प्रकार से अर्थ की प्राप्ति हो, उद्देश्य रह गया है। आप विचार कीजिये, कोई व्यक्ति अपना दुःख दूर करने के लिये रत्न धारन करने का विचार करके बाजार में पहुँचे और उसे असली वस्तु न मिले, तो उसे पैसा गंवाने का दुःख और भी बढ़ जायेगा। रत्न (जवाहरात) के खरीदार धोखे से बचें इसलिये हमने यह पुस्तक तैयार

की, इसको पढ़कर बहुत से रत्न प्रेमी रत्नों के सम्बन्ध में जानकारी हासिल कर सके इस पुस्तक में रत्नों की उत्पत्ति, बनाने की विधि तथा असली-नकली का संकेत मात्र पहचान लिखी है।

आज लगभग मेरा 45 वर्ष का अनुभव है कि जिसको मैंने जो सुझाव सहित पत्थर दिया, उन्हें पत्थर या रत्न ने उसे लाभ भी पहुँचाया। जो मुझसे पत्थर लेकर गया उसे अपने भाग्य की उन्नति ही दिखाई दी इसी कारण हरिद्वार तीर्थ में देश-विदेश से आने वालों का विश्वास मेरे प्रति बढ़ता ही रहा है। इसी प्रकार से आप लोगों का प्रेम ओर विश्वास बढ़ता ही रहे। आप सभी का मंगलमय जीवन हो तथा मुझे आपसे प्रेम और आशीर्वाद सदा ही मिलता रहे, यही भगवान भोलेनाथ से मेरी प्रार्थना है।

### क्षमा एवं याचना

इस पुस्तक से आप लाभ उठा सकें, मेरी यही भावना है, परन्तु प्रत्येक व्यक्ति किसी भी कार्य का सर्वज्ञ नहीं हो सकता। इसलिये पुस्तक में अनेक प्रकार की त्रुटियाँ भी हो सकती हैं, जिसके लिये मैं बार-बार क्षमा प्रार्थी हूँ तथा रत्नों के सम्बन्ध में विशेष जानकारी रखने वालों से नम्र निवेदन है कि इस पुस्तक की त्रुटियों को हम तक अवश्य ही पहुँचायें। जिससे हम अगले अंक में सुधार कर सकें यदि इसे पढ़कर हमारे पास पहुँच पायें तो आपकी राशि के अनुसार कौन सा रत्न धारण करना चाहिये, सही परामर्श दिया जायेगा। रत्न असली होने की गारन्टी क्वालिटी के अनुसार मूल्य लिया जायेगा और साथ में एक गारन्टी कार्ड दिया जायेगा, जिसमें लिखा होगा- नकली साबित करने वाले को 2,50,000/– रुपये नकद इनाम।

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# रत्नों के सम्बन्ध में कुछ निवेदन



## ग्रहों का प्रभाव :-

संसार में प्रत्येक प्राणी पर ग्रहों का प्रभाव पड़ता है। इस बात को सभी मानते हैं। केवल भारत में ही नहीं बल्कि यूरोप और अमेरिका में भी भाग्य और ग्रहों के मानने वाले इस समय भी करोड़ों सुशिक्षित व्यक्ति मौजूद हैं। इन देशों के व्यक्ति भी सदा इस बात के लिये सचेत रहते हैं कि अपने आपको अशुभ ग्रहों से बचायें। जो लोग ऐसा कहें कि ग्रहों का असर पृथ्वी पर नहीं पड़ता, तो सूर्य की गर्मी से खेत और फल पकते हैं, चन्द्रमा के प्रभाव से जड़ी-बूटियां स्वरस होती हैं। समुद्र में ज्वार-भाटा का आना-जाना बढ़ता है, समुद्र का जल उतना ही ऊपर उठता जाता है। जल का ऊपर उठना चन्द्रमा का आकर्षण ही है। चन्द्र ग्रह पृथ्वी के अत्यधिक निकट है इसीलिये यह प्रभाव प्रत्यक्ष देखने में आते हैं। अन्य ग्रह पृथ्वी से दूर हैं, इनका प्रभाव धीमी गति से होता है।

यों तो अनन्त कोटि नक्षत्रों का दर्शन प्रति दिवस करते ही रहते हैं किन्तु इन सम्पूर्ण नक्षत्रों को ग्रह नहीं कहते। हमारी इस पृथ्वी पर जिन नक्षत्रों का निकट सम्बन्ध है वे ही नक्षत्र पृथ्वी के ग्रह होते हैं। अत्यधिक दूरी होने के कारण जिन नक्षत्रों का पृथ्वी पर प्रभाव नहीं पड़ता। वे पृथ्वी के नक्षत्र नहीं हैं। अन्य नक्षत्रों का दूसरे लोकों पर प्रभाव पड़ता होगा, वे नक्षत्र उन लोकों के लिये नक्षत्र हो सकते हैं।

**ग्रह प्रकोप भी विज्ञान है:-** चन्द्रमा जल तत्व का स्वामी है। चन्द्रमा की उत्पत्ति भी जल से बताई जाती है। जलीय भाग पर इसका प्रभाव अवश्य पड़ता है। मनुष्य के शरीर में जलीय भाग 75 प्रतिशत है। मनुष्य के शरीर पर इसका प्रभाव अत्यधिक प्रभाव पड़ता है। सुनने में आता है कि डूबकर आत्महत्या की घटना पूर्णिमा के दिन ही अधिक होती हैं इसमें चन्द्रमा के साथ मंगल ग्रह का भी सम्बन्ध है क्योंकि मंगल ग्रह पृथ्वी तत्व का स्वामी है। मानव शरीर में दोनों ही तत्व मौजूद है। मनुष्य शरीर में चन्द्रमा का मन से सम्बन्ध है और ठोस पदार्थ (हाड़, मांस, मज्जा) आदि से मंगल का सम्बन्ध है।

**ग्रहों का रंग :-** भगवान के बनाये हुए विश्व में अनेक ब्रह्माण्ड है। अनेक ब्रह्मण्ड़ों की सत्ता विज्ञान भी मान रहा है। सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु, केतु, ब्रह्माण्ड़ों में है जो कि एक-दूसरे के आकर्षण से यथास्थान स्थित है। यह ब्रह्माण्ड अथवा ग्रह रंगों से युक्त हैं, जैसे पृथ्वी का रंग पीला बताया गया है। उसी प्रकार सूर्य का रंग जपाकुसुम के समान रक्तवर्ण है। सिन्दूर के समान उनके आभूषण और वस्त्र हैं। दूध के समान श्वेत वर्ण चन्द्रमा का है। मंगल का रंग अग्नि के समान है। बुध ग्रह का रंग हरा है, बृहस्पति का रंग पीला तथा शुक्र श्वेत वर्ण है। शनि का रंग काला, राहु का रंग भी काला तथा केतु धुएँ के समान होता है।

मनुष्य के शरीर में योग साधना के अनुसार चक्र होते हैं चक्र भी रंगों से युक्त माने गये हैं। मनुष्य का शरीर रंगों से घिरा हुआ है। चिकित्सा विज्ञान में भी रंगों का प्रभाव देखने में आता है अनेक रंगों के बोतलों में जल भरकर सूर्यतापी बनाते हैं फिर कई प्रकार के रंगों का उस जल से उपचार किया जाता हैं।

**रत्न धारण भी विज्ञान हैं :-** भारत के ऋषि-मुनियों ने रत्न-विज्ञान की खोज की थी। इसका सम्बन्ध ग्रहों से और रंगों से भी है। नौ ग्रह है जो ऊपर बताये गये हैं और मुख्य रत्न भी नौ है (हीरा, पन्ना, मोती, माणिक, पुखराज, नीलम, लहसुनिया, गोमेद, मूंगा)। रत्नों के द्वारा मनुष्य को रंग से होने वाला लाभ भी प्राप्त होता है। आयुर्वेद विज्ञान के अनुसार रत्नों की रसायन या भस्मी बनाकर अनेक रोगों का उपचार किया जाता है। अतः मनुष्य शरीर पर रत्नों के स्पर्श और घर्षण का भी प्रभाव होता है।

ज्योतिष विद्या से भी भारत में अनेक प्रकार की खोज की गयी। ज्योतिष विद्या सत्य है। इसका जीता जागता प्रमाण है, सूर्य और चन्द्र ग्रहण पंचांगों में दशकों वर्ष पूर्व ही भविष्य में होने वाले ग्रहण को लिख दिया जाता है। मनुष्य के शरीर, मन और ग्रह तथा रत्नों के सम्बन्ध पर भी ज्योतिष ने बहुत खोज की, फिर अनुभव किया गया। कोई रोग होता है तो उसकी औषधि भी होती है। ग्रहों का प्रकोप होगा तो उसका औषधि रत्न भी है। ग्रह अकाश में है, को रत्न पृथ्वी पर हैं ग्रहों का रंग पृथ्वी पर है। ग्रह रंग वाले हैं तो रत्न भी रंगीन हैं।

मानव शरीर के रंग से इसका कैसे तालमेल बैठाया जाये। ज्योतिष ने इसका निदान कर लिया और उपचार बतलाया। मनुष्य के शरीर में जिस ग्रह, प्रकोप से जिस

रंग की कमी आ गयी हो, उसकी पूर्ति करने के लिये उस मालिक ग्रह के अनुसार रंग वाला नग धारण कराया जाये। जन्म के नाम से राशि बनती है। जन्म के नाम का पता न हो तो बोलचाल के नाम से भी राशि की जानकारी हो जाती है। राशि जानने की विधि नाम के पहले अक्षर से जानी जाती है। जेसे मोहन सिंह में 'म' प्रथम अक्षर है। सिंह राशि में (म, मू, मे, मो, मी, टा, टी, टू, टे) अक्षर होते हैं। अतः मोहन की सिंह राशि का स्वामी सूर्य ग्रह है। इसी प्रकार सूरजसिंह की राशि कुम्भ होगी। इस राशि का स्वामी शनि है। सूर्य वाले को माणिक, शनि वाले को नीलम की सलाह दी जायेगी।

विद्वानों की मान्यता है कि माणिक,मुक्ता, विद्रुम पन्ना, पुखराज, हीरा, नीलम, गोमेद और लहसुनिया इन प्रधान नवरत्नों की उत्पत्ति क्रमशः सूर्य चन्द्रमा, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, राहु और केतु इन प्रधान नवग्रहों की पृथ्वी के सतत् प्रधान स्थानों पर सीधी किरणों के पड़ने के प्रभाव से उन ग्रहों में विद्यमान विशेष तत्वों से होती है। यही कारण है कि जैसा जिस ग्रह का रंग होता है। उस ग्रह से सम्बन्धित रत्न को भी वैसा रंग प्राप्त होता है। इसी कारण इन रत्नों में उन ग्रहों की विशेष शक्ति सम्मिलित रहती है जो कि समय पर रत्नादि के धारण या सेवन द्वारा दुःख आदि के होने से स्पष्टतया अनुभव में आती है। इससे यह स्पष्ट सिद्ध हो जाता है कि पृथ्वी में उत्पन्न होने वाले इन पत्थरों (रत्नों) का भी मानव जीवन में प्रभावशाली उपयोग होता हैं।

**सच्चे का बोलबाला, झूठे का मुंह काला :-** रत्नों में दैव्य शक्ति, है। यह प्रत्यक्ष देखा गया है रत्न सर्व साधारण को उपलब्ध भी नहीं हैं। हो भी जायें तो उस पर ठहरते नहीं है, कोई भी माटी के मोल उनसे ले लेता है। श्रीमान्, सज्जनों के पास ही रत्न का निवास होता है। इन वस्तुओं के क्रेताओं को जो नकली वस्तुएँ धोखा देकर देगा वह बहुत बड़े पाप का भागी होगा। इस पाप का फल न मालूम भोले बाबा क्या देंगे? इसलिए इन वस्तुओं के क्रय-विक्रय में सदा सावधानी बरतनी चाहिए। धोखा देकर शीघ्र ही धनवान होकर वर्तमान में भले ही प्रसन्न हो जायें, परन्तु इसका परिणाम दुःख ही होगा। मेरी अपनी जानकारी में मैंने किसी को नकली वस्तु नहीं दी। भविष्य में भी भगवान शंकर जी से प्रार्थना है कि बुद्धि को सदा सचेत रखें, जिससे धोखा देकर पैसा कमाने की बात पैदा न हो जिन्होंने बेईमानी से शीघ्र ही धनाढ्य होने की बात सोची उनको बर्बाद होते भी इन आँखों ने देखा है। इसलिए पुनः प्रार्थना है कि भगवान शिव सदा सद्बुद्धि बनाये रखें।

**मेरा अनुभव :-** इस पुस्तक से रत्न सम्बन्धी आपको काफी जानकारी मिलेगी। इसको पढ़कर अपनी कठिनाइयों का हल करने का उपाय भी जान सकते हैं। ग्रहों का प्रकोप न होने पर भी आप अपनी राशि के अनुसार रत्न धारण कर सकते हैं। वह आपको हानि नहीं पहुँचायेगा, बल्कि उसका लाभ ही होगा।

मैं अपने अनुभव के आधार पर निर्द्वन्दता से कह सकता हूँ कि मेरा भाग्य तो पत्थरों ने ही बदल दिया किसी समय में मैं एक छोटे से शो-केश में नग जड़ित अंगुठियाँ घूम-घूमकर बेचा करता था। अंगूठी बेचने के लिये हरिद्वार से बाहर मेरठ आदि अन्य नगरों में भी जाना होता था। उन नगों की अंगुठियों से बढ़कर धीरे-धीरे मैं राशि के पत्थर बेचने लगा। भगवान भोले नाथ की कृपा से अब मैं पत्थरों से रत्न बेचने लगा।

आज बाजार से अलग 27 सीढ़ियाँ चढ़ने के उपरान्त सन्तल सराय (मकान) की तीसरी मन्जिल पर शोरूम लेकर बैठा हुआ हूँ। इसी मन्जिल पर मेरा निवास भी है। ग्राहक के रूप में भगवान यहीं दर्शन देते रहते हैं। यह पत्थर का प्रभाव और भोले शंकर की कृपा है। आपसे विनम्र निवेदन है कि एक बार 'शिव रत्न केन्द्र' सन्तल सराय, तीसरी मंजिल गऊघाट, हरिद्वार पर पहुंचकर अवश्य दर्शन दें।

विनीत- शिवदास मूलचन्द खत्री

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# रत्नों की उत्पत्ति

प्रकृति के गर्भ में न मालूम क्या-क्या छिपा हुआ है। भूमि के ऊपर कहीं बर्फ पड़ी है, कहीं भिन्न-भिन्न पत्थरों के पहाड़ हैं और कहीं पर विभिन्न प्रकार की मिट्टी ने भूमि को ढका हुआ है। पृथ्वी के नीचे से गरम पानी निकल रहा है, उसी के निकट ठण्डा जल भी है। किसी स्थान में भूमि तल को चीर कर धुआँ, राख, कोयले की वर्षा हो रही है जिसको ज्वालामुखी कहते हैं और किसी जगह निरन्तर अग्नि की लपटें निकल रही हैं। जो भी वस्तु पृथ्वी से बाहर निकल आती है, उन्हें आँखे देख लेती हैं, परन्तु जो भूमि के अन्दर पड़ी हैं उन्हें हम जानते ही नहीं हैं। पृथ्वी में निरन्तर क्रिया भी चलती रहती है। जैसे शरीर के अन्दर रक्त का दौरा होता रहता है। पेट के अन्दर पाचन क्रिया हो रही है। परन्तु हम उसे अपनी आँख से देख नहीं पा रहे हैं। भूमि के अन्दर चलने वाली क्रिया से उसके अन्दर में पड़ी हुई वस्तुओं में परिवर्तन होता रहता है। अनेक प्रकार के पत्थर, कोयला, आदि मूल्यवान जवाहरात के रूप में बदल जाते हैं।

जिन्हें हम रत्न या जवाहरात कहते हैं, उनमें से हीरा, पन्ना, गोमेद समतल भूमि की खादान्नों में पाये जाते हैं। नीलम, पुखराज, हिमालय पर्वत की खादानों से प्राप्त होता है। लहसुनिया, माणिक नदियों या उसके किनारे के खेतों में मिल जाते हैं। मूंगा, मोती, समुद्र से निकाले जाते हैं। इसी प्रकार इसके जो उपरत्न होते हैं, वह भी नदी, समुद्र, पर्वतीय या समतल भूमि की खादानों में निकलते हैं।

जिस समय यह रत्न खान या समुद्र से निकलते हैं, तब यह साधारण कंकड़, पत्थर की शक्ल में होते हैं। बेडौल दशा में किसी भी प्रकार की चमक से रहित होते हैं। बिना चमक और बेडौल होते हुए भी पारखी लोग इन्हें पहचान लेते हैं कि यह

पत्थर कौन सा रत्न है और किस क्वालिटी का है। फिर भी इन रत्नों की सही पहचान इनके तराशने पर होती है। मशीनों पर ले जाकर इस बेडौल पत्थर को तोड़ा जाता है। इनके अनेक छोटे-बड़े टुकड़े हो जाते हैं। कारीगर लोग अधिक से अधिक बड़ा अदद बनाने की कोशिश करते हैं। फिर भी कुछ टुकड़े हो जाते हैं। इन छोटे टुकड़ों को साफ सुथरा बनाया जाता है तथा सफाई का अन्तिम रूप (फिनिशिंग) किया जाता है। फिनिशिंग के बाद ही उनकी चमक तथा क्वालिटी का सही ज्ञान होता है। एक कहावत है- बन्द मुट्ठी लाख की खुल जाये तो खाक की, अर्थात् पत्थरों को खान से निकालने पर तो लगता है काफी मूल्य की वस्तु निकल आयीं, परन्तु तराशने पर उसमें से बहुत से टूट-फूट जाते हैं, चूरा हो जाता है।, छोटे-बड़े अदद हो जाते हैं। इनकी चमक और क्वालिटी क्या हैं? यह सब जानकारी होने के बाद इनका मूल्यांकन किया जाता है।

---

## सर्वसिद्धि यन्त्र

- श्री यन्त्र श्री (यश) तथा लक्ष्मी प्राप्ति के लिए। (केवल श्री यन्त्र चांदी में)
- श्री महालक्ष्मी यन्त्र दर्शन मात्र से घन, मान और ऋद्धि-सिद्धि प्राप्ति के लिए।
- श्री दुर्गा यन्त्र विशेष संकट निवारण हेतु।
- श्री बीसा यन्त्र भूत, प्रेत, व्याधि हटाने के लिए।
- श्री मंगल यन्त्र-शादी-विवाह तथा शुभ कार्यों में आये हुए विघ्नों को हटाने के लिए।
- श्री बंगलामुखी यन्त्र-मुकदमा या शत्रुओं पर विजय प्राप्ति हेतु।
- श्री कुबेर यन्त्र-धनपति बनने के लिए।

धन्धा यन्त्र, नवग्रह शान्ति, शंकर यन्त्र, अनेक प्रकार के लगभग 150 किस्म के यन्त्र, तांबा, पंचधातु, लोहा आदि अनेक धातुओं में और भिन्न-भिन्न साइज 4 इन्च से 5 फुट तक के यन्त्र हमारे यहां से मिल सकते हैं। जिसका मूल्य तांबे में लगभग 21/–, 31/–, 51/–, 105/–, 151/–, 251/–, 525/– रुपये हैं। अथवा अपना नक्शा और साइज देने पर यन्त्र विशेषज्ञ पण्डित एवं कारीगरों द्वारा निर्माण भी कराया जा सकता है।

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# रत्नों की पहचान

## "हीरे की परख तो जौहारी ही जाने"

कहावत प्राचीन काल से चली आ रही है। जवाहरात भूमि के गर्भ से तैयार होते हैं। भूमि को खोदकर खादानों से निकाले जाते हैं। प्रकृति के गर्भ में वृद्धि पाने वाली कोई भी वस्तु एक समान नहीं हुआ करती क्योंकि कोई वस्तु अपने मूल को पकड़े रहने तक वृद्धि की ओर ही अग्रसर रहती है, प्रकृति के अन्दर एक प्रकार की ही अनेक वस्तु होने पर भी सब की आयु काल अलग है। जो पत्थर आदि वृद्धि की ओर हैं, उनकी आयु के हिसाब से भिन्न-भिन्न प्रकार के जोड़ बनते चले जाते हैं। जब हम गढ़े हुए पत्थरों को जिनको (जवाहरात) कहते हैं। देखेंगे तो उनमें कुछ दाग, धब्बे या धारी दिखाई देगी। उन चिन्हों को देखकर रत्न ज्ञान से अनभिज्ञ व्यक्ति उसे नकली समझेगा क्योंकि उनके सोचने का तरीका तो भिन्न होगा, इतनी मूल्यवान वस्तु तो अवश्य ही साफ-सुथरी चमकदार ही होनी चाहिये। अपने इन विचारों में डूबा व्यक्ति रत्न जैसा बने हुए काँच को असली मान बैठता है और अपनी सोच के आधार पर ही ठगा जाता है। इसीलिए कहावत बनी है-

## हीरे की तरख तो जौहरी ही जाने :-

वर्तमान युग तो वैज्ञानिक युग है। सभी प्रकार की टैस्टिंग मशीनें बन गयी हैं। देश के कुछ नगरों में लगायी गयी है, परन्तु बहुत ही कम तादाद में है। जवाहरात के व्यापारी लगभग प्रत्येक नगर में होते हैं। सभी नगरों में टैस्टिंग मशीनों पर पहुँचना बहुत ही कठिन है। यदि आप जाँच कराने मशीन तक पहुंच भी जायें तो वह पत्थर खादान से निकला हुआ असली है या काँच से बना हुआ नकली है, मशीन केवल यही बता सकेगी, परन्तु रत्न और उपरत्न सैकड़ों की गिनती में है, उसका नाम तो मशीन नहीं बता सकेगी।

पहले समय में आयुर्वेदिक चिकित्सक रोग का निदान नाड़ी ज्ञान से करते थे, अब एलोपैथिक वालों की देखादेख वैद्य भी रोग का निदान यन्त्रों से करने लगे हैं। इसलिये नाड़ी ज्ञान प्रायः लुप्त होता चला जा रहा है। आज के वैदिक पढ़े हुए तो उस

नाड़ी ज्ञान को ही नकार रहे हैं, कह रहे हैं- नाड़ी की धीमी,मन्द या तीव्र गति से रोग नहीं जाना जाता था, मरीज से पूछ-पूछ कर अनुमान से ही रोग का पता पुराने लोग किया करते थे। इसी प्रकार आज रत्नों की परख करने वाले भी प्रायः लुप्त होते चले जा रहे हैं, पूरे देश में ही कुछ गिने-चुने रह गये हैं। नये विक्रेताओं को अपने पर पूरा भरोसा नही है, वह स्वयं भी मशीनों पर निर्भर है। मशीन हर जगह उपलब्ध नहीं है। ऐसी दशा में नये पारखी जो कुछ बतायेंगे वह क्या होगा? आप स्वयं विचार करके देखें। जो स्वयं अंधेरे में है, वह दूसरों को प्रकाश में कैसे ले जायेंगे। आज के समय में तो नकल की भरमार है। प्रत्येक वस्तु की नकल बनाकर मनुष्य रातों-रात करोड़पति या अरबों का मालिक बनने की होड़ में दौड़ा जा रहा है।

जवाहरात के सम्बन्ध में भी यह बात लागू है। काँच तथा कैमिकल के द्वारा एक से एक अच्छे नग बनाकर तैयार किये जा रहे हैं। उनके ऊपर सुन्दर, आकर्षक पॉलिश भी दिखाई देती है। इस प्रकार के नगों को बेचेने वालों के पास बातें भी बड़ी लुभावनी होती है। कभी-कभी तो ऐसे विक्रेता अपनी कुछ मजबूरियाँ बताकर सस्ता देने की भी बात करते हैं। क्रेता उसकी मजबूरी की बात सुनकर विश्वास कर लेता है, और उस रत्न को अमूल्य समझकर कम मूल्य में प्राप्त हुआ मान बैठता है। तब तक उस रत्न को देखकर प्रसन्न भी होता रहता है जब तक कि कोई उसके विश्वास का पारखी न मिले, परन्तु जब उसे नकली होने का विश्वास हो जाता है तब अपनी ना समझी पर पश्चाताप ही करता हैं।

रत्नों के सम्बन्ध में कहा जाता है कि इनमें दैवी शक्तियों का प्रभाव भी होता है। इस प्रकार की वस्तु को कोई विक्रेता धोखा देकर बेचता है तो वह पैसा उसे फलीभूत भी नहीं होगा। इस प्रकार के विक्रेताओं को कुछ ही दिनों में झोली डण्डा उठाकर भागते ही देखा है या फर्मों के नाम बदलते रहते हैं। इससे क्रेता को यह शिक्षा लेनी चाहिए कि जो पुराने समय से एक ही नाम से दुकान और एक ही विक्रेता बैठता हो उसी से रत्नों के सम्बन्ध में परामर्श करें और खरीदे ताकि आपके दुबारा आने पर भी वह आपको मिल सके।

निवेदक :

शिवदास मूलचन्द खत्री

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# रत्नों के बाजार में नये पारखी, कहाँ से व कैसे आये?

प्रिय पाठकों, सर्वविदित है कि बिना गुरु के ज्ञान मिलना असंभव है जिस प्रकार छोटा बच्चा शिक्षा का ज्ञान प्राप्त करने के लिये सर्वप्रथम प्राइमरीपाठशाला में अपने गुरु के शरणागत होता हुआ, शिक्षा के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त करता है, उसके लिये उस बच्चे को कई वर्षों तक अपने गुरु की शरणागत रहकर शिक्षा का अध्ययन करना पड़ता है। तद्परान्त बच्चा कुछ ज्ञान प्राप्त करता है। इसी ज्ञान के कारण वह संसार में सभी भाषाओं का अध्ययन करके सर्वोच्च पद का अधिकारी बनता है। मात्र किताबों में ज्ञान जो छिपा है उसका मार्ग दर्शन करने के लिये उसके गुरु ने उसके साथ जो मेहनत व लग्नशील कार्य करके मौलिक ज्ञान की ज्योत जलाई है। इस कारण बालक का भविष्य प्रकाशमय बनता चला जाता हैं।

परन्तु अब कलयुग में सब कुछ उपरोक्त से कई गुना स्थिति बदल चुकी हैं संसार में प्रत्येक मनुष्य तरह-तरह की कल्पनाओं तथा अन्य किसी भी तरीकों के माध्यम से सर्वोच्च ज्ञान प्राप्त करना चाहता है क्योंकि वह स्वयं स्वामी बनकर सबकुछ भूलने लगता है, यह सब उनकी व्यवहारिक संगत का प्रभाव माना जायेगा। आज बाजार में एक से बढ़कर एक सुन्दर आकर्षित कवर लगी ज्ञान की पुस्तकें उपलब्ध हैं जिसको यह बेचारे असली ज्ञान मानकर उसको पढ़ते हैं उसी के आधार पर कार्य भी करते रहते हैं। आज बाजार में राशि रत्न, जवाहरात एवं रुद्राक्ष के महात्म्य से सम्बन्धित पुस्तकें मिल जाती हैं। उन्हीं को पढ़कर कई लोगों ने बाजार एवं घरों में दुकाने व शोरूम खोल लिये हैं। कई बड़े शहरों की गली-गली में रत्नों के शोरूम आपको देखने को मिलेंगे। परन्तु इनमें लगभग ज्यादातर बिना गुरुज्ञान के मालिकों के शोरूम हैं जो कि बाजार में मिली किताबों को पढ़-पढ़कर ज्ञानी बने बैठे हैं। किताबों से केवल मनुष्य में मार्गदर्शन जैसा ज्ञान मिलता है। असली-नकली की पहचान बिना किसी अनुभव के प्राप्त नहीं की जाती। रत्न, जवाहरात एवं रुद्राक्ष की विशेष जानकारी के लिये मनुष्य को कम से कम 25—30 वर्ष का अनुभव होना अति आवश्यक है, क्योंकि अनुभव करने में मामूली समय नहीं लगता। जिस प्रकार माली वृक्ष लगाने के पश्चात् वृक्ष पर फल लगने तक प्रतिक्षा में समय व्यतीत करता है। उसी प्रकार हर कार्य के अनुभव प्राप्त करने के लिए समय लगाना पड़ता है। आज राशि-रत्न एवं रुद्राक्ष के कार्य में जितनी धोखाधड़ी व नकली असली की बातें पैदा हुई, वह सब इन्हीं कारणों से उत्पन्न हुई है। बड़े-बड़े महानगरों में जहां राशि रत्नों का व्यापार मण्डी

के रूप में कार्य किया जाता है। वहां पर भी भारी मात्रा में कांच के नकली रत्न तैयार किये जाते हैं, वहीं से जब काँच के रत्न बनाकर-बनाकर सुन्दरता एवं उन पर पॉलिश आदि करके बाजारों में बेचे जाते हैं। इन बाजार के नये शोरूम वालों को इसका ज्ञान है ही नहीं तो वे नकली को असली समझकर खरीदते एवं बेचते हैं। ग्राहक भी इसी गुमराह में आज परेशान हुआ घूमता फिरता है। कई ग्राहकों ने हमारे से भी इसी प्रकार के सवाल किये कि हमें चमकदार रत्न चाहिए। रत्न कभी चमकदार नहीं होते। हमने उनको समझाया तो फिर उन्होंने कांच के बने रत्न जो बाजारों से खरीदे गये थे, वह हमें दिखलाये तो देखने पर पता चला कि वह तो कांच के बने नकली रत्न है। ग्राहक अपनी नासमझी पर खेद करता हैं। राशिरत्न ईश्वर की देन है। इसमें जाला आदि होना प्रमुख एवं प्राकृतिक गुण है। राशि के पत्थर समतल भूमि व हिमालय पर्वतों की खादानों से प्राप्त होते हैं। मूंगा, मोती समुद्र में उत्पन्न होते हैं। इसलिए रत्न रुद्राक्ष आदि धारण करने के लिये किसी पुराने अनुभवी पारखी से सलाह एवं खरीददारी करनी चाहिये। जो मनुष्य खुद अन्धकार में डूबा हो, वह दूसरों को उजाले में कैसे ले जा सकता है, आज के समय में प्रत्येक मनुष्य की करनी व कथनी में बहुत जबरदस्त अन्तर आ गया है। हमने राशि रत्न एवं रुद्राक्ष के सम्बन्ध में जो 45 वर्ष में अनुभव प्राप्त करके कामयाबी हासिल की है, उसके पीछे हमारी ईमानदारी, निःस्वार्थ सेवा एवं भगवान भोलेनाथ का आशीर्वाद रहा। आज तक हमने जो भी अपनी सलाह से राशि रत्न पहनायें हैं, उनसे काफी लोगों को लाभ ही पहुंचा। आगे भी भोलेनाथ से करबद्ध प्रार्थना है कि हमें सदा सद्बुद्धि दें।

हमें खेद (दुःख) है केवल इस बात का कि हमने 45 वर्षों में जो बड़ी मेहनत व अनुभव इन राशि के पत्थरों से प्राप्त किया, उसको आज कुछ मुट्ठीभर स्वार्थी व अज्ञानी रत्न विक्रेताओं ने अपने उस अज्ञान के कारण नकली रत्नों को असली रत्नों के नाम से बाजार में बेचकर हमारे और आपके आत्मविश्वास पर हमला करते रहते हैं। अगर इन लोगों का यह सिलसिला इसी प्रकार चलता ही रहा तो एक दिन ऐसा भी हो सकता है कि असली रत्न आपको धारण करने की जगह दिखाई देने भी मुश्किल पड़ जायेंगे।

हमारा सभी रत्न धारण करने वाले प्रेमियों से अनुरोध है कि रत्न धारण करने के लिये किसी पुराने से पुराने लगभग 25—30 वर्ष के अनुभवियों की सलाह द्वारा ही रत्न धारण करना चाहिए। अधिक जानकारी करने के लिये आप श्री प्रकाशेश्वर महादेव रत्न शोरूम, कुठाल गेट, शिवपुरी, मसूरी रोड़ देहरादून अथवा शिव रत्न केन्द्र (रजि०) गऊघाट हरिद्वार पर सम्पर्क करें या स्वयं मिलें।

शिवदास मूलचन्द खत्री

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# हीरा

हीरे को संस्कृत में वज्र, फारसी में अल्मास और अंग्रेजी में इसे डायमण्ड (Diamond) कहते हैं।

वर्तमान युग में हीरे का स्थान रत्नों में सर्वोपरि है। विशेषता यह है कि यह सबसे अधिक चमकदार होता है। शरीर के पसीने से इसकी चमक खराब नहीं होती है। अन्य मोती आदि खराब हो जाते हैं।

सब रत्नों से अधिक कठोर हीरा होता है। इसकी उत्पत्ति के सम्बन्ध में बताया जाता है कि हीरा कोयले से बनता हैं पृथ्वी तल में सदा परिवर्तन होता रहता है, जिसे हम देख नहीं पाते। मिट्टी की अनेक किस्में होती हैं, चिकनी मिट्टी बनने के बाद उसमें कंकड़ पैदा होता है। इसी तरह अन्य किसी प्रकार की मिट्टी के पत्थर से कोयला बनता हैं यह कठोर कोयला ही पृथ्वी में पड़े-पड़े कभी हीरे का रूप धारण कर लेता है। कोयले से हीरा बनने की पृथ्वी तल में होने वाली प्रक्रिया में लाखों वर्ष लग जाते हैं। इसकी उत्पत्ति विशुद्ध कार्बन परमाणुओं पर एक विशिष्ट मानक तापक्रम पर भारी दबाव पड़ने से होती है। (कोयले से उत्पत्ति होने के कारण हीरे के अन्दर कुछ तालिका लिये हुये धारियाँ होती हैं) हीरा कठोर होने के कारण किसी अन्य धातु से खुरचा नहीं जा सकता, परन्तु अपनी कठोरता के कारण टूट भी जल्दी जाता है। हीरे के समान्तर (तल) तह बनी होती है। उन तलों से यह चीरा जाता है। हीरा कठोर होने के कारण किसी अन्य धातु से क़ाटा नहीं जा सकता। सर्वप्रथम भारतीय रत्न निर्माताओं ने ही हीरे के टुकड़े से हीरे को घिसकर अच्छी बनावट के नग बनाने की पद्धति का आविष्कार किया था। आज उसका ही विकसित रूप बेल्जियम का बना हुआ ब्रिलियन्ट-कट (Brilliant-Cut) के नाम से प्रसिद्ध है।

हीरा पृथ्वी तल में खानों को खोदकर निकाला जाता है। खानों (खदानों) से निकाल कर विभिन्न आकारों में इसे काटा और तराशा जाता है, इसके पश्चात् हीरे पर पॉलिश की जाती है। हीरे की कटिंग और पॉलिश के लिये बेल्जियम का नाम सर्वोपरि है। वर्तमान समय में यहां का हीरा आठ तिकोनी पहलुओं में बनाया जाता है। भूतकाल में तो भारत में हीरे का प्रसिद्ध इतिहास रहा है, विश्व विख्यात कोहिनूर

हीरा भारत में ही पैदा हुआ था। उस हीरे को लगभग ५५०० वर्ष पूर्व किसी राजा ने धर्मराज युधिष्ठर को भेट में दिया था। समयानुसार यह अनेक राजा और बादशाहों पर होता हुआ राजा रणजीत सिंह के पास पहुँचा। उन्होंने ब्रिटिश शासनकाल में अंग्रेजों को दे दिया। उस हीरे के दो टुकड़े कर एक बादशाह के ताज और एक सिंहासन में लगा दिया गया था। लन्दन में आज भी मौजूद है। इस हीरे के समान बड़ा और मूल्यवान हीरा आज तक दूसरा पैदा नहीं हुआ।

हीरा रत्नों का राजा है। खनिज पदार्थ में रत्न वे कहलाते हैं, जिनमें तीन विशेष गुण हों- सुन्दरता, टिकाऊपन और दुर्लभता प्राप्त होने में। नेत्र के लिये सुन्दर लगना रत्न के लिये पहला गुण है परन्तु सुन्दर होने पर जो शीघ्र ही टूट-फूट हो जाये, बिखर जाये, वह वस्तु संग्रह करने योग्य नहीं हैं। परन्तु सुन्दर भी हो और टिकाऊ भी हो और आसानी से सबकों मिल जाये। सबको उपलब्ध होने के कारण वस्तु का महत्व नहीं रह जाता है। उस वस्तु को संग्रह करने की इच्छा नहीं रह जाती।

कौटिल्य के प्रसिद्ध अर्थशास्त्र ग्रन्थ में हीरे का विस्तार से वर्णन किया है। उत्पत्ति स्थान के अनुसार हीरों के भिन्न-भिन्न नामों का रोचक वर्णन अर्थशास्त्र में मिलता है। कौटिल्य ने हीरे आदि प्रमुख रत्नों को राज्य के कोष अथवा दूसरे शब्दों में राज्य का मुख्य आधार ही बताया है। वह लिखते हैं :-

**आकार प्रभवः कोषः कोषक दण्ड प्रजायते ।**
**पृथ्वी कोषद दण्डाभ्यां प्रप्यते कोष भूषणा ॥**

राजा का कोष खनिजो से भरता है, कोष होगा तो सेना होगी और जब सेना होगी तो उसी के द्वारा राज्य की प्राप्ति तथा उसकी रक्षा होगी।

**हीरे का रंग :** पीली आभा लिये हुए हीरा कम मिलता है। भूरे बादामी रंग का हीरा होता है, जिसका मिलना ही दुर्लभ है। अधिकांश लाल या गुलाबी हीरे मिलते हैं।

**आयुर्वेद में हीरा :** हीरे के अन्य रंग बताये गये हैं, अत्यन्त सफेद, कमलासन, वनस्पति समान हरे रंग का गेंदे के समान बसन्ती रंग का और नीलकण्ठ के पक्षी के समान नीले रंग का, श्याम, तेलिया पितहरा। जो हीरा आठ कोण या धार वाला होता है अथवा छह कोण का तेज युक्त इन्द्र धनुष के समान प्रकाशवान वह पुरुष जाति के लिये लाभदायक होता है।

जो हीरा लम्बा, चपटा और गोल होता है वह स्त्री जाति के लिये गुणकारी है, हीरा रसायन के लिये उपयोग तथा सर्व सिद्धियों का प्रदाता है। रोगों को नष्ट करके स्वस्थ बनाने वाला होता है।

हीरे की भस्म आयु, पुष्टि, बल, वीर्य शरीर का सुन्दर वर्ण तथा काम सुख की वृद्धि कराता हैं हीरा भस्मी के सेवन करने से सम्पूर्ण रोग नष्ट हो जाते हैं

**ज्योतिष में हीरा :** शुक्र ग्रह के कुपित होने से व्यक्ति को श्लोष्मिक पाण्डु, काम शक्ति दौर्बल्य, मूत्रकृच्छ तथा गुप्त यौन रोग उत्पन्न हो सकते हैं। शुक्र ग्रह कारक रोगों से ग्रसित व्यक्ति को हीरा धारण करना चाहिए।

**हीरे के धारण से लाभ :** हीरा शुक्र ग्रह का रत्न होता है जो लोग हीरे को धारण करते हैं उनके चेहरे पर हर समय खीली हुई मुस्कान रहती है, झुंझलाहट और परेशानी उनके निकट नहीं आती। जीवन की दिनचर्या व्यवस्थित रहती है। इसके धारण करने से दाम्पत्य जीवन सरल हो जाता है। शरीर के अनेक रोगों पर भी हीरे की पकड़ है। जो लोग शरीर से कमजोर हैं, उनके लिये औषधि का काम करता है। इसके धारण करने से शरीर में शान्ति आती है। मानसिक, दुर्बलता समाप्त होती है। नवीन चेतना का संचार होता है, प्रभाव में वृद्धि होती है। जीवन में जो विशेषतायें होनी चाहिये अचानक मनुष्य में आने लगती हैं।

**धारण विधि :** हीरा कम से कम 30 सेन्ट का धारण करना चाहिए इससे अधिक वजन का धारण करना और भी उत्तम है। इस रत्न को चाँदी की अँगूठी में जड़वाकर अपने इष्टदेव का स्मरण कर तथा इष्टदेव के चरणस्पर्श कर धारण करना विशेष प्रभावशाली होता है।

नोटः- शिव रत्न केन्द्र पर हीरे की भस्मी भी मिलती है।
हीरे के उपरत्न, स्फटिक की मालायें भी उपलब्ध हैं।

**हीरे का मूल्य प्रति 30 सेंट**

(साइज धूली मूंग की दाल के बराबर)

| सुपर क्वालिटी | स्पेशल क्वालिटी | I क्वालिटी | II क्वालिटी |
|---|---|---|---|
| 6,000/– रु0 | 4,000/–रु0 | 2,000/–रु0 | 1,000/–रु |

# महत्वपूर्ण मालायें

(हर प्रकार के रत्नों एवं उपरत्नों की मालायें)

| | | |
|---|---|---|
| स्फटिक की माला | रतवे की माला | रुद्राक्ष मोती माला |
| मूंगे की माला | नौरत्न की माला | शंख की माला |
| पन्ने की माला | तुलसी की माला | मुण्ड माला |
| नीलम की माला | औनेक्स की माला | टाइगर की माला |
| पुखराज की माला | मरगज की माला | क्रिस्टल माला |
| गोमेद की माला | कैरवे की माला | फीरोजा माला |
| लहसुनिया की माला | बेल्जियम की माला | बैंत के फूल की माला |
| माणिक की माला | एमीथीज की माला | चन्दन की माला |
| सफेद चन्दन की माला | सर्प की माला | लाल चन्दन की माला |
| लाजवर्त की माला | अम्बर की माला | मून स्टोन माला |
| सच्चे मोती की माला | हकीक की माला | स्फटिक तुलसी माला |
| दाना फिंग की माला | गनमैंटल की माला | ब्लेक स्टार की माला |
| यशव की माला | हल्दी की माला | नीली की माला |
| तांत्रिक की माला | कुमकुम की माला | धुनैले की माला |
| पुत्रजीवा की माला | रतियों की माला | रुद्राक्ष, मोती, मूँगा की माला |
| सुनहले की माला | कन्नेर की माला | नजर बट्टू की माला |
| गारनेट की माला | वैजन्ती माला | स्फटिक और रुद्राक्ष की माला |
| कमल गट्टे की माला | भवर की माला | रुद्राक्ष और हकीक की माला |
| उपरत्नों की माला | मैगनेट माला | रुद्राक्ष स्फटिक मोती माला |
| सीप की माला | रेडियम माला | रुद्राक्ष और मूंग की माला |
| | | रुद्राक्ष और गारनेट की माला |

नोट :- अन्य हर प्रकार के उपरत्नों की माला भी उपलब्ध है।

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# माणिक

माणिक के नाम- संस्कृत में माणिक्य, पद्मराग, कुरविन्द आदि हिन्दी में- माणिक, जमुनिया, उर्दू में-याकूत, अंग्रेजी में (Ruby) इत्यादि पौराणिक कथाओं के अनुसार-दैत्यराज बलि पर विजय प्राप्त करने के लिये विष्णु भगवान ने वामन अवतार धारण किया और उनके दर्प का चूर्ण किया। इस अवसर पर भगवान के चरण स्पर्श से बलि का सारा शरीर रत्नों का बन गया। तब देवराज इन्द्र ने उस पर वज्र का प्रहार किया। वज्र की चोट से बलि के शरीर के टुकड़े-टुकड़े हो गये। उन रत्नमय टुकड़ों को भगवान शिव ने अपने त्रिशूल पर धारण कर लिया और उसमें नवग्रहों तथा बारह राशियों के प्रभुत्व का आघात करके पृथ्वी पर फेंक दिया। पृथ्वी पर गिराये गये इन खण्ड़ों में से ही विविध रत्नों की खाने पृथ्वी के गर्भ में बन गयी। भगवान शंकर के द्वारा फेंके गये खण्डों में से ही 84 प्रकार के रत्न (पत्थरों) माणिक आदि रत्नों के सम्बन्ध में पुराणों में अनेक कथायें लिखी गयी हैं परन्तु आज का वैज्ञानिक जो कि चन्द्रलोक की यात्रा कर चुका है अन्तरिक्ष में राकेट स्टेशन बनाने पर विचार कर रहा है इन कथाओं का जैसा का तैसा नहीं मान पायेगा। वैज्ञानिक ने तो रत्नों के प्राप्त होने की खान खोज ली है। रत्नों की भौतिक और रसायनिक बनावट कैसी है, रत्नों में कठोरता गुरुत्व, वर्तनांक कितना और क्या है? वैज्ञानिक बता रहा है, रत्नों के प्रत्यक्ष प्रभाव के परिणामों को देखकर उसके गुण व दोषों पर विचार कर रहा है।

## माणिक की खानें :-

माणिक की खानें (माइन्स) बर्मा, श्याम (थाइलैण्ड), श्री लंका और काबुल में पायी जाती हैं। दक्षिण (साउथ) भारत में भी माणिक की खानें हैं। यह पत्थर गुमलाल होता है। जामुनीपन आभायुक्त होता है। कुछ-कुछ मैलापन लिये होता है, टुकड़ा अच्छा भी निकल जाता है, यहां का पत्थर पारदर्शी, अर्द्ध पारदर्शी तथा गुम भी होता हैं, कुछ टुकड़े पारदर्शी भी होते हैं, परन्तु माणिक सबसे मूल्यवान बर्मा की खानों से प्राप्त होता है।

## विशेषतायें :-

माणिक का रुख सुर्खी पर होता हैं असली की सतह पर देखेगे तो सुर्खी मालूम होगी, यदि साइड से देखेंगे तो रंग में भिन्नता होगी, असली और नकली माणिक में क्या भेद हैं? साधारण व्यक्ति बाजार में जाकर माणिक को पहचान कर

असली खरीद सकें, कठिन काम है, जिसको असली-नकली का ज्ञान नहीं वह दाग धब्बे रहित चमकदार वाले को ही असली समझकर धोखा खा जाता है। माणिक की पहचान करना एक महत्त्वपूर्ण बात है, जो पुस्तक पढ़कर समझना अथवा लिख देना बहुत कठिन है वर्षों के अनुभव के बाद इसकी पहचान का ज्ञान होता है पुराने अनुभवी पारखी नजरों से देखकर ही इसके असली और नकलीपन को जान लेते हैं।

## माणिक के रंग :-

माणिक सूर्य का रत्न है। नवग्रहों में जैसे-सूर्य प्रधान है वैसे ही नवरत्नों में माणिक मुख्य माना जाता है। माणिक वर्ण का लाल और जामुनीपन लिये होता हैं लाल तुरमली को भी दुकानदार माणिक बताकर बेच देते हैं। यह सरासर धोखा है, उससे सावधान रहना चाहिए।

मुख्य रूप से माणिक अल्युमीनियम और आक्सीजन का यौगिक है। इसमें लाल रंग लोहे और क्रोमियम के अल्प मिश्रण से उत्पन्न होता हैं।

## खान से निकलने वाला माणिक :-

बिना चमक, दूध जैसा, एक नग में दो रंग, रंग में मलीनता धूम्रवर्ण, काला या सफेद दाग आदि-आदि।

## असली माणिक की पहचान :-

माणिक में धधक है और नीलम में भी होती है। रत्न में जो चीर होती है उसमें चमक नहीं होती शीशे की चीर में चमक होती है। रत्न की चीर अप्राकृतिक नहीं होती। अपितु वह टेढ़ी-मेढ़ी होती हैं इमिटेशन में सीधी और साफ चीर होती हैं।

## आयुर्वेद में माणिक :-

माणिक की पिस्टी और भस्म दोनों खाने के काम में आती हैं अनुमान भेद से पृथक-पृथक रोगों में उपयोगी होती है माणिक रक्तवर्धक, वायुनाशक और उदर रोगों में लाभकारी होता है।

माणिक दीपक, वीर्यवर्धन, नेत्रों को हितकारी, त्रिदोष एवं क्षयनाशक है। यह त्रिदोष (वात-पित्त-कफ) वमन-विष-कुष्ठक्षय तथा रक्त विकार आदि रोगों को नष्ट करता है। बुद्धिमानों को सेवनीय है।

औषधि के उपयोग में माणिक के उपरोक्त दोष नहीं देखे जाते है रंग का अच्छा तथा पानीदार माणिक होना पर्याप्त है।

## ज्योतिष में माणिक :-

माणिक धारण करने से विष का प्रभाव नही होता। इसके प्रयोग से मानसिक और आध्यात्मिक शक्तियों का उदय होता है तथा विशिष्ट दैविक भावों का उदय होता है। स्त्रियों को गर्भपात होने से रोकता है। माणिक प्रयोग से नेत्र रोग (रोहे मोतियाबिन्द) आदि से लाभ करता हैं। जिन व्यक्तियों के जीवन में अस्थिरता अधिक होती है, आज यहाँ, कल वहाँ, आज यह काम, कल दूसरा काम, माणिक रत्न उनके लिये अति उत्तम है। सिंह राशि के लिए राशि स्वामी होने के कारण भाग्य को उन्नत करने में सहायक होता है, जीवन को ऊँचा उठाता हैं माणिक धारण करने से तेजस्वी, प्रतापी, प्रभावशाली बनता है। सिंह, मेष, वृष्चिक राशि वालों के लिये अति लाभकारी है।

## धारण विधि :-

इस रत्न को कम से कम 8 रत्ती से 11 रत्ती का पहनना चाहिए। इससे अधिक वजन का पहनना और भी उचित होगा इस रत्न को सोने अथवा अष्ठधातु में जड़ित कर लेना चाहिये। जड़ी हुई अंगूठी पूजा स्थल में पूजा के समय रख लें। रविवार के दिन पूजा से निवृत्त होकर अपने इष्टदेव के चरणों से स्पर्श कर रिंगफिंगर वाली अँगूली में धारण कर लेना चाहिये। सच्चे विश्वास और भाव से पहनने पर अवश्य ही इच्छा की पूर्ति होती है।

### माणिक का मूल्य प्रति रत्ती

| सुपर क्वालिटी | स्पेशल क्वालिटी | I क्वालिटी | II क्वालिटी |
|---|---|---|---|
| 3000/–, 1000/– | 700/–,500/– | 250/–,150/– | 85/–,45/– |

हर प्रकार के रत्न एवं उपरत्न कम से कम अधिक से अधिक मूल्य में हमारे यहाँ मिल सकते हैं। धारण करने वालों को सलाह निःशुल्क दी जाती है रत्न और उपरत्न के थोक एवं फुटकर विक्रेता शिव रत्न केन्द्र (रजि०) हरिद्वार है।

## नकली साबित करने पर **2,50,000/–** रुपये नकद इनाम

ग्रहों का चक्र बदलता रहता है, आपको मालूम नहीं कौन सा ग्रह अनिष्ट कर रहा है तथा कौन सा अनुकूल दशा में है, इसलिये नवरत्नों से बने जेवर हमारे यहाँ तैयार किये गये हैं। जो निम्न प्रकार हैं :-

## चाँदी से बनी असली नवरत्न जड़ित अंगूठियाँ

मूल्य :- 150/–, 200/–, 350/–, 450/–, 525/–

एक-एक रत्ती लगे रत्नों वाली अंगूठी का मूल्य - 1500/–

एक-एक रत्ती से अधिक रत्नों वाली अंगूठी का मूल्य - 2100/–

असली नवरत्न चांदी में पैंडिल, त्रिशूल सतिया, क्रास, चाँदी ॐ का स्टार आदि चाँदी में लाकिट-चौरस, गोल तिकोने साईज में -

मूल्य :- 105/–, 125/–, 150/–, 250/–, 350/–, 525/–, 650/–, 750/–, 925/– तथा फुल साईज में- 1100/– एवं 2100/– रुपये

8 या 10 रत्ती लगे नगों का बाजूबन्द (ब्रासरेट) मूल्य - 1100/–, 3100/–

चाँदी की चैन में नवरत्न छोटे साईज में मूल्य - 550/–, 1100/–

नवरत्नों व उपरत्नों में चाँदी के तार में बनी माला का मूल्य -
रु० 250/–,350/–,550/–,600/–,1100/– प्रति माला

## सोने के तार से बनी नवरत्न की माला का मूल्य

रु0 3000/–, 4500/–,5500/–,6500/–,10000/–प्रति माला

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# मोती

मोती को संस्कृत में मुक्ता, चन्द्ररत्न, मोक्तिक शुक्ति हिन्दी में मोती, उर्दू में मुरवारीद, अंग्रेजी में-पर्ल (Pearal) कहते हैं।

मोती चन्द्रमा का रत्न है चन्द्रग्रह का द्योतक रत्न मुक्ता समुद्र के अन्दर तलहटी में सीप के अन्दर निर्मित जलीय रत्न हैं मोती का जन्म समुद्र में पैदा हुए एक कीट (घोंघा) के अन्दर होता हैं मोती जल के कीड़े के अन्दर पैदा होने के कारण जलीय रत्न है। घोंघा मुसेल जाति का जल में उत्पन्न होने वाला जीव है। इसमें मोटे धागों के समान कुछ अंग होते हैं जिनके द्वारा यह चट्टानों या अन्य जलीय स्थानों में अपने आपको चिपका सकता है।

घोंघा दो मांस के आवरणों के अन्दर होता है। इन आवरणों से एक लसलसा पदार्थ निकलता है। यह पदार्थ जमकर धीरे-धीरे सीप का रूप धारण कर लेता है यह सीपियां एक ही आकृति की दो भागों में होती है और एक ओर से जुड़ी होती है। घोंघा इसी के बीच में अपने को सुरक्षित मानकर रहता है। सीपी जहाँ से खुली होती है, उसी तरफ से आवश्यकतानुसार मुँह खोलकर अपना भोजन प्राप्त करता हैं।

प्राचीन मत के अनुसार स्वाति नक्षत्र के उदय रहते हुए वर्षा की बून्द जब सीप के अन्दर खुले मुख में समाती है तब यह मोती बन जाती है स्वाति नक्षत्र में बरसे जल के सम्बन्ध में कहावत है -

**शुक्ति शंखों गजः कीडःफणी मत्स्यश्च दुर्दरः ।**
**दणरेते सम ख्यातास्तास्तज्जे मौक्तिकयो नमः ।।**

स्वाति नक्षत्र में बरसे हुए जल की बूँद सीप के मुँह में पड़ने से मोती बन जाता है। केले के अन्दर पड़ने से कपूर, सर्प के मुँह में पड़ने से मोती बन जाता है। बांस में पड़ने से बंसलोचन बन जाता है।

मोती की उत्पत्ति आठ स्थानों से होती है। आठों प्रकार के मोतियों में से सामान्यतः सब मोती सबको उपलब्ध नहीं होते, यह केवल उन्हीं को प्राप्त होते हैं जिन्होंने कठिन परिश्रम करके इनकी प्राप्ति की पूर्ण साधना की हो। आधुनिक युग में ऐसे मोती अप्रर्याप्त है, केवल सीप के मोती ही आजकल व्यवहार में आते हैं, मीन मुक्ता भी पहनने के काम आता है। (मीन मुक्ता शिव रत्न केन्द्र पर उपलब्ध है)।

## मोती के रंग :-

नीला, सफेद, गुलाबी, मैला, काला, हरियाली लिये चमकदार, ताँबे के समान रंग वाला मोती समुद्र की खाड़ी, पहाड़ी स्रोत एवं पर्वतीय तालाबों में भी मिल जाता है।

## प्राकृतिक मोती में निम्न प्रकार के मोती पाये जाते हैं :

मोती के ऊपर फटापन होना, बारीक होना, मस्से के समान उभार, चेचक के जैसे दाग होना, धब्बा, अन्दर मिट्‌टी का होना, श्यामवर्ण मोती भी होता है।

असली नकली की परीक्षा-चावल में डालकर रगड़ने से असली की चमक समाप्त नहीं होती और नकली की चमक खत्म हो जायेगी। असली मोती की ऊपरी सतह नकली मोती से कोमल होती है। अन्य अनेक बारीक बाते हैं। जो केवल क्रियात्मक अभ्यास द्वारा ही जानी जा सकती हैं

मोती को रूई में लपेटकर नहीं रखना चाहिये। रूई की गर्मी से मोती में धारियां (लहर) पड़ जाती है नमी वाली जगह में भी रखने से मोती खराब हो जाता है।

## आयुर्वेद में मोती :-

कैल्शियम की कमी के कारण उत्पन्न होने वाले रोगों में यह बहुत लाभकारी है। केवड़े या गुलाब के साथ खरल में घोटकर पिस्टी बनायी जाती है। मुक्ता की अग्नि से भस्म बनायी जाती है।

मुक्ता-शीतल, मधुर, शान्तिवर्धक, नेत्र ज्यातिवर्धक, अग्निदीपक, वीर्यवर्धक, विषनाशक है। कफ, पित्त, श्वास आदि रोगों में अति लाभदायक है, हृदय को शक्ति देता है। इसका प्रयोग विभिन्न रोगों में विभिन्न अनुमानों के साथ किया जाता है।

## ज्योतिष में मोती :-

चन्द्रग्रह के कुपित होने पर उससे प्रभावित व्यक्ति को प्रमेह नेत्र रोग, वायु एवं मस्तिष्क रोग हो सकते हैं। चन्द्रग्रह के कुपित होने से जो अनिश्चितता में रहता है, जीवन घोर संघर्षमय बन गया हो, परिस्थितियां प्रतिकूल हों, धारण करना चाहिए। मोती धारण करने से बुद्धि स्थिर होती है, किसी भी बात को बारीकर से समझने की शक्ति शीघ्र बढ़ती है। शरीर में तेज और ओज का विकास होता है। कोई भी निश्चय शीघ्र पूरा होता है, जिससे बात की जाये उस पर प्रभाव पड़ता है, विचार अथवा कार्य करने का मन में उत्साह बढ़ता है।

**धारण विधि :-**

बहुत से व्यक्ति दो मोतियों की माला ही धारण करते हैं जो कि काफी वजनदार और मूल्यवान हो जाती है। मोती कम से कम 8 रत्ती का पहनना चाहिए। इससे अधिक हो तो और अच्छा है। मोती को चाँदी, पंचधातु की अँगूठी में जड़वा लेना चाहिए। सोमवार के दिन सायंकाल स्वच्छ जल का लोटा लो, उसमें थोड़ा कच्चा दूध डालो, उस लोटे में अंगूठी को छोड़ दो, जल को भगवान शिव की पिण्डी पर चढ़ा दो। अपनी मनोकामना प्रगट करते हुए अंगूठी को भगवान शिव से स्पर्श करके कनकी अँगुली या उसके साथ वाली अँगुली में पहन लेना चाहिए। इसको धारण करने के बाद किसी प्रकार का परहेज नहीं है, कल्पनाशील, भावुक व्यक्तियों के लिये मोती अधिक गुणकारी है।

**मोती का मूल्य प्रति रत्ती**

| सुपर क्वालिटी | स्पेशल क्वालिटी | I क्वालिटी | II क्वालिटी |
|---|---|---|---|
| 500/–,200/– | 150/–,85/– | 65/–, 40/– | 30/–,25/– |

मीन मुक्ता रेट 25/– रुपये प्रति रत्ती से आरम्भ व शिव रत्न केन्द्र पर मोतियों की माला मिलती है, आयुर्वेदिक औषधि, मोती की पिस्टी और भस्म भी उपलब्ध है। आर्डर देकर मंगवा सकते हैं।

---

**अनेक प्रकार की मालायें**

- मोती की माला
- मोती–रुद्राक्ष माला
- रुद्राक्ष की माला
- स्फेटिक–रुद्राक्ष माला
- तुलसी की माला
- चन्दन की माला
- नवरत्न की माला
- नीलम की माला
- मूंगे की माला
- पुखराज की माला
- माणिक की माला
- पन्ने की माला
- स्फेटिक की माला

卐 ॐ नमः शिवायः 卐

# मूँगा

मूंगे को संस्कृत भाषा में प्रवाल या विद्रुम कहते हैं। हिन्दी में मूंगा, फारसी या उर्दू में सरजाल, अंग्रेजी में कोरल (Coral) कहा जाता है।

मूँगा खान से निकलने वाला रत्न नहीं है। यह समुद्र से निकाला जाता हैं देखने में इसका रूप बेल की शाखाओं जैसा होता है। मूँगे की बनावट छोटी-छोटी नालियों के समान होती है जो एक दूसरे से जुड़ी होती हैं। मूंगा हर समुद्र में पैदा नहीं होता। जिस समुद्र में इसके लिये तापमान और गहराई अनुकूल होती है, उसी स्थान में मूँगा पैदा होता है।

अनुकूल गहराई एवं तापमान के समुद्र की चट्टानों पर मूँगे का वृक्ष पैदा होता है। वृक्ष ज्यादा बड़ी नहीं होता। उसका रंग भी मूँगे के रंगो जैसा होता है। इसी वृक्ष की शाखाओं को काट-काटकर मूँगा तैयार किया जाता है। इसी प्रकार मूँगा समुद्र से पैदा होने वाला रत्न है। इस रत्न को पूजा के काम में लाया जाता है। इसमें दैवी शक्ति है, ऐसी मान्यता हैं।

## मूँगे का रंग :-

मूँगे का रंग सिन्दूरी होता हैं सिंगरफ के समान रंग का भी मूँगा होता है। मूँगा श्वेत वर्ण तथा पीत आभायुक्त (क्रीम कलर) में भी पाये जाते हैं।

मूँगे का रंग लाल के साथ-साथ कालापन लिये हुए भी होता है। गहरा लाल, हल्का लाल भी मूँगा होता है। (सिन्दूरी औरेंज) कलर का मूँगा हनुमान जी के उपासक धारण करते हैं। इसे हनुमान जी का रंग भी कह देते हैं। हनुमान उपासकों के लिये बहुत ही लाभकारी है अनेक हनुमान भक्तों को लाल रंग का मूँगा पहने देखा गया है जबकि लाल रंग हनुमान जी का नहीं है। हनुमान भक्तों को सिन्दूरी रंग का मूँगा ही धारण करना चाहिए।

पेड़ से पैदा हुए मूँगे में धब्बा, दुरंगापन सफेद छींटा कहीं न कहीं पर उभरी हुई दिखाई देती है। यह सब उसका प्राकृतिक स्वरूप है। नकली बनावटी मूँगे एक रंग के बिना दाग-धब्बे के सुन्दर दिखाई देते हैं। नकली के रूप-रंग और उसकी सुन्दरता को देखकर खरीदने वाला धोखा खा जाते हैं अर्थात् नकली को लेकर घर चले जाते हैं। नकली को असली मानकर ले जाने वालों के कारण ही नकली बेचने वालों का साहस बना रहता है।

**आयुर्वेद में मूँगा** - मूँगे को केवड़ा या गुलाब जल में घिसकर गर्भवती स्त्री के पेट पर लेपन करने से गिरता हुआ गर्भ रूक जाता है।

मूँगे को गुलाब जल में घिसकर छाया में सुखाने से प्रवाल पिस्टी तैयार होती है। पिस्टी को मधु के साथ खाने से शरीर पुष्ट होता है। पान के साथ खाने से कफ और खाँसी में लाभ होता है। मलाई के साथ खाने से शरीर को गर्मी तथा हृदय की धड़कन को लाभ होता है।

## ज्योतिष :-

ज्योतिष के अनुसार मूँगे का स्वामी मंगलग्रह है। जिस व्यक्ति पर मंगलग्रह की कुदृष्टि है, उसे मूँगा पहनना चाहिए। जो व्यक्ति शत्रुओं से परास्त हो गये हों, जोखिमों को झेलते हुए जो जीवन में अंधेरा देख रहे हों, उन्हें मूँगा धारण करना चाहिये। मेष एवं वृश्चिक राशि का राशिपति होने से उनके लिये भाग्योन्नति की बाधाओं को दूर करता है। मूँगा रोगनाशक है। रक्त की शुद्धि करता है। भयभीत लोगों का साहस बढ़ाता है।

मेष राशि वालों के लिये व्यापार, नौकरी आदि में उन्नति करता है, जो व्यक्ति समाज में कुछ कर दिखाने की इच्छा रखते हैं, उन्हें मूँगा अवश्य ही धारण करना चाहिए। जिन लोगों के जीवन में मुकदमें, झगड़े चलते हैं, उनके लिये मूँगा अति उत्तम है। मूँगा धारण करने से स्वाभिमान में वृद्धि, विपरीत परिस्थितियों का सामना करने का साहस, फील्ड वर्क में वृद्धि समाज में सम्मान प्राप्त होता है। सिंह राशि वाले और अन्य राशि वाले भी मूँगा धारण कर सकते हैं।

## धारण विधि :-

मूँगे को कम से कम 8 रत्ती और 11 रत्ती से ऊपर का पहनना चाहिए। सोने और अष्टधातु में पहनने से शीघ्र लाभकारी होता है। मूँगा, मेष, सिंह, वृश्चिक, राशि वालों को अत्यधिक लाभकारी होता है। मूँगे को मंगलवार के दिन सायंकाल के समय गर्दन, भुजा या अंगुली में धारण करना चाहिए अथवा मूँगे को अंगूठी में जड़वाकर मंगलवार को हनुमान जी के चरणों से स्पर्श कर रिंगफिंगर वाली अंगुली में धारण कर लेना चाहिए।

### मूँगे का मूल्य प्रति रत्ती

| सुपर क्वालिटी | स्पेशल क्वालिटी | I क्वालिटी |
|---|---|---|
| 350/-,300/- | 250/-,150/- | 85/-,65/- |

